नादेरारभ्य प्रतिपेध्यत्वेन यत् लपितम्—उक्तं मया बहु तत् 'समयाद्' आर्हतादागमादतीतमतिक्रान्तमितिकृत्वा प्रतिपिद्धं, यदपि च विधिद्वारेणोक्तं तदेतत्सर्वं कुत्सितसमयातीतं लोकोत्तरं प्रधानं वर्तते, यदपि च तैः कुतीर्थिकैर्बहु लपितं तदेतत्सर्वं समयातीतमितिकृत्वा नानुष्ठेयमिति ॥३५॥

(टीकार्थ) शब्द आदि है और स्पर्श अन्त है इस लिये इन दोनोंके ग्रहणसे बीचले विषयोंका भी यहां ग्रहण जानना चाहिये। मनोहर शब्द, रूप, गन्ध, रस और स्पर्शमें साधु आसक्त न हो तथा अमनोहर शब्दादि में वह द्वेष भी न करे तथा सावद्य अनुष्ठानमें साधु प्रवृत्त न हो। इस अध्ययन के आदिसे लेकर निषेध रूपसे जो मैंने बहुत बातें बताई हैं वे जिनागमसे विरुद्ध होनेके कारण निषिद्ध हैं। तथा जिनका मैंने विधान किया है वे कुतीर्थिकों के सिद्धान्तोंसे विरुद्ध होने के कारण लोकोत्तर उत्तम धर्म हैं। तथा कुतीर्थिकोंने अपने दर्शनों में जो बहुत कुछ कहा है उन्हें जिनागमसे विरुद्ध जानकर आचरण नहीं करना चाहिये। ३५

---

(मूल) अइमाणं च मायं च, तं परिण्णाय पंडिए।
गारवाणि य सव्वाणि, णिव्वाणं संधए मुणि त्तिबेमि ॥३६॥

(छाया) अतिमानञ्च मायाञ्च, तत् परिज्ञाय पण्डितः।
गौरवाणि च सर्वाणि, निर्वाणं संधयेन्मुनिः ॥

(अन्वयार्थः) (पंडिए मुणी) पण्डित मुनि, (अइमान मायं च) अतिमान माया (सव्वाणि गारवाणि च) और सब प्रकार के विषय भोगोंको (परिण्णाय) त्यागकर (निव्वाणं) निर्वाण की (सधये) प्रार्थना करे।

(भावार्थ) विद्वान् मुनि अतिमान, माया और सब प्रकार के विषयभोगोंको त्यागकर मोक्षकी प्रार्थना करे।

(टीका) प्रतिषेध्यप्रधाननिषेधद्वारेण मोक्षाभिसन्धानेनाह—अतिमानो महामानस्तं, चशब्दात्तत्सहचरितं क्रोधं च, तथा मायां चशब्दात्तत्कार्यभूतं लोभं च, तदेतत्सर्वं 'पण्डितो' विवेकी ज्ञपरिज्ञया परिज्ञाय प्रत्याख्यानपरिज्ञया परिहरेत्, तथा सर्वाणि 'गारवाणि' ऋद्धिरससातरूपाणि सम्यग् ज्ञात्वा संसारकारणत्वेन परिहरेत्, परिहृत्य च 'मुनिः' साधुः 'निर्वाणम्' अशेषकर्मक्षयरूपं विशिष्टाकाश-

देशं वा 'सन्धयेत्' अभिसन्दध्यात् प्रार्थयेदिति यावत् । इतिः परिसमाप्त्यर्थे, ब्रवीमीति पूर्ववत् ॥३६॥ समाप्तं धर्माख्यं नवममध्ययनमिति ॥

(टीकार्थ) निषेध करने योग्य वस्तुओं मे जो प्रधान है उसका निषेध करते हुए शास्त्रकार मोक्ष प्राप्ति के आशयसे कहते हैं अतिमान अर्थात् महान् मान तथा च शब्दसे उसका सहचारी क्रोध तथा माया और च शब्दसे मायाका कार्य्य लोभ इनको विवेकी पुरुष ज्ञपरिज्ञासे जानकर प्रत्याख्यान परिज्ञासे त्याग करे। तथा ऋद्धि रस और सुखरूप सब गौरवेंको संसारका कारण जानकर मुनि छोड देवे और समस्त कर्मोंका क्षयरूप अथवा आकाशका विशिष्ट देश स्वरूप जो निर्वाण पद है उसकी प्रार्थना करे। इति शब्द समाप्ति अर्थमें है, ब्रवीमि पूर्ववत् है। ३६

यह धर्मनामक नवम अध्ययन समाप्त हुआ।

॥ इति श्रीमच्छीलाङ्काचार्यविरचितविवरणयुतः सूत्रकृताङ्गीयः प्रथमः श्रुतस्कन्धः ॥